# आदमी और आदमी के बीच

(1978 से 1996 तक की कविताएँ)

अशोक पाठक



विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी

ISBN 81 7124 180-8

मूल्य अस्सी रुपया



प्रथम सस्करण 1996

*प्रकाशक* विश्वविद्यालय प्रकाशन
विशालाक्षी भवन चौक वाराणसी

*लेजर टाइपसेटर* ज्योति प्रिन्टिङ्ग एजेन्सी
क० 47/208 विश्वेश्वरगज वाराणसी

*मुद्रक* वाराणसी एलेक्ट्रॉनिक कलर प्रिण्टर्स प्रा० लि०
चौक वाराणसी

आवरण डॉ० डी०पी० बटव्याल

---

**Aadami Aur Aadami Ke Beech**
**(Collection of Poems) by Ashok Pathak**

# विषय-क्रम

पृष्ठ

## आदमी के आसपास

दिनभर बोझिल क्षणो के बीच
उठता बैठता हूँ
लोगो के चेहरे पर तिरती विवर्णता
कमरे मे धूल की एक परत सी
बिछ जाती है
मेरा वजूद अपनी बची खुची ऊर्जा से
कमरे की झाड पोछ मे लग जाता है
मैं मन मे उपजती सवेदना के तारो पर झूलता हुआ
किसी ऐसे सहज और आत्मीय ससार को
धरती पर बसाने के लिए तडपता रहता हूँ
जहाँ गाढे वक्त म साथ देने वाले
खून की धार देखकर
गुफा द्वार पर भारी शिला रखकर पलायित न हो जाये

कभी कभी ऐसे भी मौके आते हैं
जब बहुत तलाशने पर भी
अपनी छटपटाहट के वजन का
एक भी शब्द नहीं मिलता
लगता है भाषा के गाँव मे
सोता पड गया है

ऐसे मे मैं अपनी आहत सवेदना
के प्रवाह मे दूर तक बहता चला जाता हूँ
जैसे पट्टा उतर जाने के बाद भी
मशीन का चक्का देर तक नाचता रहता है

आकाश मेरे काफी करीब आकर
कान मे फुसफुसाता है
अब सूरज भी कहाँ पहले जैसा सूरज रह गया है
और चाँद भी कहाँ पहले जैसा चाँद

अपनी नपी तुली जिन्दगी को
लयबद्ध करने के लिए
मैं उस धुन को पकडना चाहता हूँ
जो मेरी साँसो मे बजती है
उस राग को मन मे उतारना चहता हूँ
जिसकी तान बुरे से बुरे दिनो मे भी मुझे
अपने आसपास सुनायी देती है।

198

# धूप कितनी देर

अब मैं उस सिहरन को पचा नहीं पाता
जिसकी गुजलक म मैं घिर गया हूँ
आज भी मेरे आसपास वही घास का मैदान है
कुछ किताबे हैं धूप है
ठडी हवा के झोंको से बुझी धूप
मैं दिमाग पर जोर देकर
कुछ ऐसी यादो की परत हटा रहा हूँ
जिनकी छाया मे जिन्दगी की भागदौड थी ठहराव था
उधेडबुन भी लयबद्ध थी उलझनो मे भी क्रम था

अब यह मैं कहाँ पहुँच गया हूँ
कि थम राग सा मरा व्यक्तित्व है
उडा उडा सा चेहरा है फॉक फॉक सी जिन्दगी है
और बिखरा बिखरा सा मैं हूँ

जिस ओर की खिडकी खोलता हूँ
उस ओर का सिवान आहत है

पता नहीं आजकल सूरज को भी क्या हो गया है
कि एक अन्धी धूप भी मेरे ऑगन मे नहीं उतरती
फिर भी मुझे पहले की तरह
इस इलाके का हर टपरा जॉचते चलना है
कि किस जगह पर धूप
कितनी देर तक ठहरती है

भला मैं उस भाषा की हुलिया नोट करके
क्या करूँगा
जिसके टुच्चे शब्द भी
कविता के हाथ का छुआ पानी नहीं पीते

मुझे अपनी उपलब्धियो की तालिका मे
उन तिथियो का उल्लेख करके
खुशी मे फूलने का भ्रम नहीं पालना है
जिनमे कुछ ऐसा रचा गया
जो हमारी चलती फिरती जिन्दगी के साक्षी हैं
पर मैं तिथियों से इस हद तक परहेज नहीं करता
कि कमरे मे कैलेण्डर तक न टॉगू
लेकिन उन विज्ञापनो को कहाँ खदेड दूँ
जो कैलेण्डर के साथ कमरे मे घुस आते हैं
और साल भर दीवार पर फडफडाते हैं।

19

## टुकड़ों में बँटी जिन्दगी

टुकडो मे बँटी है जिन्दगी
हर टुकडे का अपना दर्द है
हर एक टुकडे पर कुछ न कुछ दर्ज है
इस तरह बिखर रहे हैं सब एक एक कर
कि उनको सँजो पाना है मुश्किल

कोई घर गृहस्थी के सेतु पर तनी रेलिग तोडकर
भूले बिसरे सम्बन्धो की बाढ मे बह गया
एक बहनो की शादी के हडबोग
और बिदाई की पीडा मे गुम हो गया
तो एक सुखी जिन्दगी की तलाश मे
कठोर यथार्थ के नीचे कुचल गया

मैं उनकी बची खुची यादे टुकडे टुकडे करके
मुट्ठी मे लिए सोच रहा हूँ
कि इन्हे खिडकी से नीचे गिरा दूँ
या एक बार फिर जोडकर देखूँ
कि किस टुकडे पर लिखा शब्द सही सलामत है
कौन दो टुकडो मे बँट गया है
किसका एक अक्षर इस टुकडे पर
और मात्रा दूसरे टुकडे पर चली गयी है

इसी उधेड बुन मे पडा रहता हूँ
कि ध्यान जोरो से हो रही बारिश की ओर
खिच जाता है
कागज क टुकडे पानी क प्रवाह म छोड देता हूँ
इधर उधर बहते बहते टुकडे
आपस मे जुडने लगते है
उनको जुडते और जुडकर बहते देखना
अच्छा लगता है।

1994

# फूलों की गन्ध तक

इस परिवेश से अपने को बाहर खींच कर
किस तरह मैं एकान्त मे जाकर बैठ जाता हूँ
अपने भारी मन को बहलाने

इस तरह कितने दिन कटेगे
जबकि हम एक ऐसे सख्त दौर से गुजर रहे हैं
जहॉ किसी को
दूसरे की सुविधा पर
एक नजर डालने की फुरसत नहीं

यहॉ चीख और कराह का
झापस घिर आने पर भी
किसी खपरैल से
सहानुभूति की ओरी नहीं चूती

सवेदना के नाम पर सबकी झोली मे
कुछ विषैले महावरे हैं जिनका जिस्म सीझ गया है
कुछ शब्द हैं जिनके चेहरे
पूरी सदी की कडुआहट पीकर तमतमाये हुए हैं
एक भाषा है जिसकी ऑखो मे खून उतर आया है
और इन्हीं के दम पर हैं कुछ कविताऍ
जो आम आदमी से जुडने की कोशिशे कर रही हैं

एक अजीब नस्ल की बीमार फसल काटकर
खेत मे छोड दी गयी है
और हमे उन बेजुबान दिशाओ तक
अपनी बात ले जानी है

जिनकी आँखों का पानी मर गया है
जिनकी जिन्दगी खण्डहरों पर रेंगती डोलती हवा-सी
मनहूस और अनमनी है
जिनकी भूख कँटीले तारो की बाड लाँघ जाती है
जिन्हें अपनी सँझवाती का दिया लेसकर
वह बाती उकसानी पडती है
जिसकी ऐंठन उतर गयी है
जहाँ हर किसी के सिर पर
ऐसा माहोल तन गया है
जिसमे वेश बदलकर
एक ही असगुन डोलता है सारी रात

अब भला हम अपनी खुराक की तलाश मे
उन फूलो की गन्ध तक कैसे पहुँचेगे
जो मौसम पर उँगली न उठाकर
अपनी महक पूरे सिवान मे उँडेल देते है

इतनी उकठ गयी है हमारे अस्तित्व की बागबानी
कि कोई भी माली दो दिन से ज्यादा नहीं टिकता
एक भी चरागाह ऐसा नहीं बचा है
जहाँ गाये बेखौफ चर सके
ऐसे मे हम उन समारोहों का पडाल
कब तक सजाये
जहाँ धूप से बचने के लिए हमे
अपनी ही परछाईं का पीछा करना पडे।

1979

## फिर भी

जब दूर तक फैले रेतीले भूखण्ड से
पंक्तिबद्ध चले जा रहे ऊँटों पर
अचानक किसी की नजर ठहर जाय

जब कदम कदम पर उभरी
चट्टानों से टकराकर उछलती
वेगवती पहाडी नदी को
कोई एकटक निहारता रह जाय

जब इतिहास के झरोखे से आते
हवा के झोंके मे
वर्तमान की विसंगतियाँ
और भविष्य की चिन्ताएँ भर जॉय

जब दिनभर की भाग दौड और थकान के बावजूद
कुछ हासिल न हो सके
और मन की बात मन मे ही रह जाय

जब आज का काम कल के मत्थे मढकर
कल के गीलेपन को
परसो की धूप मे सुखाने की विवशता
अपनी नियति बन जाय

तो और चाहे कुछ हो न हो
एक मंत्रमुग्धता एक आत्मविस्मृति
एक अवसाद एक तडप और एक विडम्बना
के कण तिरते होते हैं हमारे आसपास

जहाँ गति मे भी एक ठहराव
हलचल मे भी एक लयबद्धता
अनुभूति मे भी एक द्वन्द्व
पश्चात्ताप मे भी एक प्रेरणा
और विवशता मे भी एक दिशा होती है।

1991

## धुआँ

कल तक जहाँ बैठता था
वहाँ से थोड़ा हट गया हूँ
अब वहाँ धुआँ भर गया है
यह धुआँ पड़ोस से ही आया है
पर मेरी उनसे बोलचाल नहीं है
नहीं तो मै धुएँ की इस बेखोफ आवारागर्दी पर
कुछ काबू पाता

यदि धुएँ की जगह पर राख भी होती
तो उससे बर्तन माँजा जा सकता था
पर इस धुएँ से जो बलात मेरे कमरे मे भर गया है
बर्तन भी कहाँ माँजा जायगा

हवा का रुख चाहे जिधर का हो
इस गली की ओर धुआँ तीर की तरह आता है
इस धुएँ से बचने के लिए
मैं जब भी कोई कदम उठाता हूँ
मेरा कोई न कोई हिस्सा
और धुआँ हो जाता है।

*1983*

# उस राह पर

अब मैं काफी दूर से
उस राह पर एक नजर डाल लेता हूँ
जिस पर चलना कभी मेरी विवशता थी
अब भी जिस पर मेरे पाँवो की थकान
ठिठकन और उतावली के कितने अनुच्छेद
लिखे हुए पडे हैं
पर मुश्किल है उनमे से किसी
की हस्तलिपि पढ पाना
आर उनकी मदद से किसी सार्थक
मजिल तक पहुँच पाना

इस जीवन वृक्ष की एक भी टहनी ऐसी नहीं
जिसे नीचे झुकाकर मै
पूरे वृक्ष की आपबीती की पडताल करूँ
यहीं मेरी सुबह शाम होती थी
और मै जी भर उन सूत्रा को दुहराता था
जो अब एक भयानक सॉय सॉय का
हिस्सा बन चुके हैं
एक दम ताडती खामोशी फैल गयी है
मेरे और उनके बीच
यह सोचकर मेरी ऑखे नम हो जाती हैं
और मैं अपने मुरझाये मन के
आदिम सस्कारो का पता पूछने बैठ जाता हूँ
जैसे डाक ही पहुँचानी है मुझे उनके घर

अभी मैं उस राह पर गुजरे दिनो की पीड़ा
भुलाने की कोशिश कर ही रहा था
कि उखाड लिये गये है सारे पथ सकेतक
उन रास्तो के भी
जिनसे होकर मुझे आगे यात्रा करनी है
अब मुझे किसी भुलावे मे आये बिना
उन गुत्थियो की असलियत खोल देनी है
जो हमेशा मेरी राह मे रोडे अटकाती है
मेरे हरे भरे मन को चर जाती हैं।

1980

# अगुआई का अनुबन्ध

कविता तुममे तो मेरे जीवन की
सारी करुणा ही तडपकर सिमट गयी है
तुम्हीं ने तो अक मे भरा है उस धुन को
जो उभरती तिरती होती है मेरे आसपास
ऐसे मे नीले आकाश सा धुला होता है
मेरे समर्पण का कोना कोना
जिसकी भास्वरता मे मैं
समय का निर्वाक प्रवाह झेलता रहता हूँ

कितना काटकर हर ओर से मैंने
अपने को धरा है इस उजास में
जहाँ शब्दो के दिये भावो की आरती मे
सार्थकता पाने के लिए
पास पास जलते है
काल के भीषण हलवाहे
तूने कितनी बाह जुताई की थी
उस मन स्थिति की
जिससे कविता के अँखुए फूट हैं

मेरे गोपनीय क्षणो की गुहा
पगली तुम्हारे नूपुरो की ध्वनि ने
किन कारुणिक सन्दर्भो का मचन किया है
कि मेरी झोली मे
एक फूटा दाना तक नहीं बचा
जिसे मैं डाल देता
किसी भूखी चिडिया के आगे

अब देर रात गये
मै किसके सकेनो की सील तोड़ूँगा
एक भावुक ध्वनि सुनते ही
किसकी नींद उचटकर
अपनी थकान को झुठलाने लगेगी
किसकी असगता का किवाड खुलते ही
मै बैठ जाऊँगा सिर से पॉव तक सहजता समेटे

कविता मेरी औकात की गगा
आखिर किसके दबाव मे आकर
तुमने मेरी अगुआई का अनुबन्ध किया था ?

1980

# इतना ही कहा जा सकता है

समय के मटमैले प्रवाह से छीनकर
मैने अपने पास
एक मनचाही धरती बसा ली है
पर जब भी मैं किसी अहम मसले पर
अन्तिम निर्णय लेने के लिए उठता हूँ
तो मेरे हाथ मे लोटा डोर तो लगती है
पर पास के किसी कुएँ मे पानी नहीं दिखता
एक अदद आदमी के लिए
यह भी कितना ज्यादा है

काफी दिनो से जहाँ जहाँ उठता बैठता हूँ
सबको पता है
पर इधर किसी से मुलाकात नहीं हुई
नहीं तो यह सब उसे बताकर
कुछ हल्का हो लेता

तमाम घुमावदार रास्ता से गुजरते हुए
जब भी किसी परिचित घर की कुडी खटखटाता हूँ
तो कुडी की आवाज और दरवाजा खुलने तक
बीच मे फैली दूरी
मुझे हाशिये पर ढकेल देती है
पर बाहर निकले किसी भी चेहरे से
इतनी उम्मीद नहीं फूटती
कि मैं आँख मूँदकर
उसके हाथो मे रास थमा दूँ
कहीं किसी ओर से हवा का
एक भी एसा झोका नहीं आता
जिससे मुट्ठी भर भूसा और अनाज फरिया जाते

घृणा हिंसा और आतंक के इस चरमराते माहोल मे
कौन किस चौराहे पर बम रखकर चल देगा
कहा नहीं जा सकता
अपराध और नरसंहार के सारे कीर्तिमान ध्वस्त कर
और इस थकी सदी को चकमा देकर
कौन संसद मे कब पहुँच जायेगा
कहा नहीं जा सकता

लूटतंत्र और घोटालो के घण्टे घडियाल लिए
अण्डरवर्ल्ड राजनीति के मरघट पर
अललटप्पू मसखरो के गर्जन तर्जन मे
किस जाति और धर्म का भट्ठा कब बैठ जायेगा
कहा नहीं जा सकता

कहा जा सकता है तो सिर्फ इतना ही कि
इस बेगैरत जमाने मे
कविताएँ हाथ पर हाथ धरे
बैठी नहीं रह सकतीं।

1982

## अहम्मन्यता

आज मैने उस शब्द की
गर्दन मरोड दी
जो वाक्य भी न बन पाया था
और अपने को किताब समझ बैठा।

1980

# समय

समय घूमते पहिये का
वह हिस्सा है
जो जमीन पर होता है
और जिसे मालूम है कि
इक्के पर कितनी सवारियाँ लदी हैं।

1981

# मेरे सपने

गरीबी ने मेरे पास
कुछ एक सपनो के सिवा
कुछ भी नहीं छोड़ा है
मैने इन सपनो को
तुम्हारे पॉव के नीचे बिछा दिया है
धीरे चलना
ये मेरे सपने हैं
जिन पर तुम चल रहे हो।

*1981*

# न चाहते हुए भी

न चाहते हुए भी मुझे
उन कविताओ से गुजरना होता है
जिनमे मेरी परवाह करने वाला
एक भी शब्द नहीं होता

न चाहते हुए भी मुझे
उन्हीं शब्दो की पूँछ मरोडनी होती है
जो एक गाल पर चॉटा खाकर
दूसरा गाल आगे बढा देते हैं
और बात बेबात अनशन पर बैठ जाते हैं

न चाहते हुए भी मुझे
उसी भाषा से जद्दोजहद करनी होती है
जो कबड्डी खेलते लडके की तरह
सॉस टूटने से पहले पाल्हा छूने के प्रयास मे
अपना छटपटाता हाथ आगे फेकती है
कभी मर जाती है कभी उबर जाती है।

1981

## इस बरसात में

कहाँ से सुबह सुबह चढ आये हैं
काले कजरारे बादल मेरे गॉव के आकाश मे
कि दिनभर छँटने का नाम नहीं लेते
मेरा घर-ऑगन भीगता है

अपनी-अपनी दुनिया मे सब भीगते हैं
किसी बात पर चिढकर सो गये बच्चे
सड़ा आटा बेचकर पडोस का दुकानदार
जली कटी बाते सुनाकर मॉ
घर के बाहर छूट गयी झिलगा खाट
पगहा न तोड सकने की वजह से मरियल गाय
और काफी दूर तक एक गुमटी भी न दीखने से
बेतहाशा भाग रहा साइकिल सवार

रह रह कर बिजली सी कौंध जाती हैं
हमारी लाचारियॉ
और उभर आता है घर के कोने कोने मे
अभावो का बेडोल ससार
हाल मे बॉधी गयी लाठ सी
धसक जाती है जिन्दगी
ओर बार बार हिल उठती हैं
घर की चूले
जहा फीस के दिन बच्चे झोले मे
झिडकियॉ लेकर निकलते हैं
किसी की कोई अहक पूरी नहीं होती
जहॉ हर किसी की उदासी दूसरे से
जौ भर ज्यादा ही दिखाई देती है

घर मे कनस्तरो की मौन चीख उठती रहती है
धागो और कपडो मे कहा सुनी होती रहती है

जिन्दा रहने के क्रम मे
सुख की घडी से
टुक बात करने से पहले
उम्र ढेर हो जाती है
रात के अन्धेरे मे छाजन और दीवारो से
बातचीत के दौरान
नींद भी सिरहाने से सरक जाती है

सूरज चढते ही लोग अपनी-अपनी तकलीफे
भीगे कपडो की तरह
धूप मे डाल आते हैं
और हमारे चेहरे पर उभरीं चिन्ता की रेखाएँ
मन के गह्वर मे उतर जाती हैं।

1979

# उम्मीदों का आँचल

अब न जाने कैसा मन हो गया है
कि बाते जिन्हे सुनते सुनते
कभी मन नहीं भरता था
सुनने का जी नहीं करता
कहीं कुछ भी तो नहीं बदला है
न मेड पर उगी घास
किसी बहकावे मे आयी है
न कचहरी के अहाते म धँसे
धारदार ईंट के टुकडे
अपनी जगह से हटे हैं
खपरैल पर धूल की परत हर साल
उसी तरह जमती और धुलती रही हैं
आँखे इन्हे देखते देखते
इतना ऊब चुकी है
कि उधर कभी नहीं देखतीं
ठहराव क इस सिलसिले को मै किस जगह से लाँघूँ

जिनकी आँखो ने आजादी के
वहशियाना जुलूस को देखा है
वे भी सडक पर निकले हडतालियो के हगामे को देख क
ताज्जुब करते हैं कि आखिर ये लोग
आज तक दिल्ली क्यो नहीं पहुँचे ।
इनकी अपेक्षाएँ कैसे ढेर हो गयीं ।
लावारिस जिन्दगी ढोते इनके बच्चों का भविष्य
अरब क दलालो ने कैसे तुलवा लिया
आखिर अमरबेलि सी उमडती

इस भीड की महत्त्वाकाक्षा को
कैसे लकवा मार गया
कि कोई भॉप नहीं सका
टुकडो मे बँटती
इनकी खुशियो का अलोना विस्तार

भीड मत बनो
भीड जब किसी की गिरी छानी उठाती है
तो उसे छितरा देती है
छितरायी भीड को जोडने के लिए
जब भिंची मुट्ठियो वाली भाषा आगे आती है
तो एक पूरी पीढी स्वस्तिक के खॉचो से
बाहर आकर मॉगने लगती है
शोषण के आदिम सूत्रो की वह पाडुलिपि
जिसे प्रकाश मे आने से पहले बहुत पहले
खरीद लिया गया होता है
और ढूँढने लगती है उन बच्चो को
जो इसके जटिल सूत्रों के अध्याहार की प्रक्रिया
सीखे बगैर कक्षा छोडकर भाग गये होते हैं

अब भी क्या मुझे बताना पडेगा
कि खौलते पानी मे हाथ डालकर
जो अपना हाथ सुरक्षित बाहर खींच लेता है
वह जादूगर है
उसके हाथो हमारी सुनहरी उम्मीदो का ऑचल
सुरक्षित नहीं रह सकता।

*1978*

# मुझे मालूम है

मुझे शक्ल दी है उस यायावरी ने
जिसकी जहरीली खरोंच
अपना अमिट निशान छोड गयी है
और जिसने मेरी निजता को सँवारा है
जिन्दगी ऐसे हस्ताक्षरो का सिलसिला बन गयी है
जिनमे से एक भी हस्ताक्षर
दूसरे से मेल नहीं खाता

आये दिन देर रात घर लौटने पर
घर के हर कोने से उमडते उलाहनो के बादल
रातभर गडगड करते रहते है
और थके हारे तन मन की पोर पोर दुखती है

मेरी आहत सुबहे सुलगती दोपहरे
और धुएँ की छत्तो के नीचे घुटती हुई शामे
मुझसे ऑख बचाकर
किसी कोने अँतरे मे गुजर बसर कर लेती हैं
मैं अपने पैतृक द्वार की दहलीज पर बैठा हुआ
भविष्य की आकृतियाँ बनाया करता हूँ
रात रातभर जागकर उन दिनो को
झकझोर कर जगाता हूँ
जिनकी ऑखो म सर्द सपने
औंधे अधमरे पडे हैं
पत्थर हो गये हैं हमारे मसूबे
कल्पना की टूटी खाट पर लेटे लेटे

आखिर हम कहाँ लगाये
इतनी सारी खोखली उपेक्षाओ का ढेर

अपनी जिन्दगी मे यन्त्रवत नधे रहने पर भी
मुझे मालूम है
कि पूँछ गिराकर भागती दुश्चिन्ताओ के बाँग देने से
कहीं पौ नहीं फटती
कि देश की नीलामी के वक्त
सबसे ऊँची बोली बोलने वालो की पूँजी कहा है।
कि सदियो पुराने महलो की नक्काशी
और मेहराबो को तराशकर आकार देता श्रम
हमारी नियामत है
कि इस देश के पेडो पहाडो नदियो और खानो की
विपुल सम्पदा अपनी कॉख मे दाबे आदमखोर
सडी गली पोथियो के बण्डल के नीचे
हमारी आत्मा को दफन करना चाहते हैं
कि सूखे बाढ अकाल दगे और महामारी मे
मारा गया हर आदमी
चुनाव घोषणापत्र से सुन्दर होता है
कि कैलेण्डर मे पन्द्रह और छब्बीस के अलावा
और भी अनेक तिथियॉ होती है
जब गुब्बारे और कबूतर
हवा मे उडना पसन्द करते हैं।

1979

## कब तक

चाहे जितना घुमाओ इस टोटी को
इससे केवल आश्वासनो की सिसकार रिसती है
लोग लौट रहे हैं अपने खाली घडो के साथ
तुम भी लौट चलो

तुम्हारी उम्मीदो को फूँक तापकर
चिकनी सडको पर सरसर भागती कारे
तुम्हारे गाँव तक
खडजे बिछाने की योजना
कई बार स्वीकृत और निरस्त कर चुकी हैं
बरसात मे डूबे मुहल्लो और झुग्गी झोपडियो की
अन्धी बहरी गूँगी आबादी को मुँह चिढाते
स्वच्छता-अभियान बेस्वाद हो चुके हैं
तुम्हार सुनहरे सपना का मगलसूत्र पहने
तुम्हारी चुप्पी के हाहाकार से अपरिचित
तुम्हारे हिस्से के अनाज
धडल्ले से ब्लैक करती दुकाने
तुम्हारे दब्बूपन का इश्तहार है
बफर स्टाक मे अपना कोटा ढूँढती तुम्हारी ऑखे
अपना सा मुँह लेकर रह जाती हैं
और उसे हजम करने वाला पेट
न जाने कहाँ गुम हो जाता है

दही और अक्षत से टीके हुए स्वस्तिक के व्यूह मे
कैद है तुम्हारा आकाश
तुमने पिंजरे की हर फॉक से
अपनी चोच बाहर की है

पीछे हटे हो आगे बढ़े हो
कितना आकाश खाली पड़ा हुआ है
तुम्हारी उड़ान के लिए नियामत बनकर

अभी दो राजकुमार
*यह तय नहीं कर सके हैं*
कि तीर से बिंधी तुम्हारी लहूलुहान देह पर
किसका अधिकार है

आज फिर रह गया हूँ मैं अवसन्न
कि कहीं से नहीं फूटती वह राह
जिसपर चलकर हम इस गड़गच्च से बाहर निकलते
जिसने डकार ली है
लहराती फसलों से करो हमारे सिवान की महक

बड़ी बेचैनी से बज रही है
हमारी बेसब्री की साँकल
आखिर कब तक मन मारकर हम अपनी
नियति का ललाट बाँचते रहेंगे।
कब तक वे हमारी आवाजों का सौदा करते रहेंगे।
कब तक।

## पीढियों का दर्द

यहा आकर खत्म होता है एक किस्सा
उन सिलसिलेवार समझौता का
जिनपर फुदकते थे
हमारी उम्मीदो के पछी

अब हमने लबे समय के लिए
लगर डाल दिया है
किसकी नाव इस हद तक डगमगाकर
किनारे लग पायी है !

इसी तरह होना ही था पटाक्षेप
हमारी सहमती भूमिकाओ का
अब दुतकारती हवाएँ कोसता परिवेश
और निरुपाय भविष्य रह गया है शेष
हमारे आसपास
और अटक गयी हैं साँसें उन क्षणा की
जिनकी अस्फुट यादे
आग के पिण्ड की तरह
धधक रही हैं हमारी खाल पर

हमारी पीढिया की विपन्नता लट खोलकर
हर आगन्तुक को आपबीती सुना रही है
और सुलग रही है हमारी निजता
इन अकुलाती धडकनो की आँच मे

अब कोई फोकट मे अगुआई करने को
तैयार नहीं होता
किसी बुनियादी मसले की

क्रान्ति की शंखध्वनि दाँत पीसकर
डाँट रही है
इतिहास की सच्चाई को झुठलाने वाले
हर खुदगर्ज संशोधन को

बहुत कुछ हासिल करने को
हमने बेड़ियाँ पहनी थीं
अभी तो अपने हिस्से की
हरी फसल देखने के लिए
हमें खूँटा लगाकर
सिर्फ डाँड तक जाने की छूट है
हमारा जी कचोटता है
कि कहीं हमारा भी कोई खेत खलिहान होता
जिसमें कुछ भूसा और कुछ अनाज होता
पास ही में हमारे ढोर होते चरागाह होता।

1979

# वर्तमान की सतह पर

लो फिर उभर आया है मेरा अतीत
वर्तमान की सतह पर
फिर कुरेदने लगा है वह
बुझे अलाव सी मेरी मन स्थिति को
जिसपर काल ने गाहे बगाहे
न जाने कितनी परतें बिछायी हैं

आज फिर किसी आहत स्वर ने
मेरी ओर अपनी गर्दन घुमायी है
जिससे ऑख मिलते ही
हिलने लगा है मेरे सधते स्वर का बेडा
मन्द पड गया है एक राग उभरने से पहले
और अपने डैने फडफडाने लगा है
मेरा अनुभव ससार

आये दिन लगा रहता है मेरे साथ
एक न एक सवाल
जो निचोडता रहता है मुझे निर्दयता से
मैं स्मृति की मद्धिम रोशनी मे
अपनी धुँधली आकृति टटोलता हूँ
और अपने लम्बे सघर्ष की डोर थामे
वर्तमान को निहारता हूँ

वर्तमान अनगिनत घावो से भरा वर्तमान
जहाँ जिन्दगी एक ऐसा सवाल बन गयी है
कि उसे जितनी बार हल करता हूँ
वह उतना ही गूढ बनकर तन जाती है

मेरे सामने धुँधलका सा छा जाता है
कुछ राहत पाने के लिए
अपनी जगह से थोडा सरक जाता हूँ
जी हल्का नहीं होता

वर्तमान की गुत्थियाँ मन मे डेरा डाले रहती हैं
जिन पृष्ठो पर उनको हल नहीं कर सका हूँ
वहाँ मेरे सोच की सजीदगी जमी होती है
और अनगिनत गुणा भाग जोड घटाने के टुकडे
एक दूसरे से सन्यस्त अपनी-अपनी धूनी रमाये होते हैं
वहीं से अगली यात्रा के स्वर्णिम सूत्र खींचकर
फिर उसी अविराम सिलसिले मे बँध जाता हूँ।

1981

# गोताखोरी

अब तो डूब ही रहा हूँ
अतल समुद्र मे
मोती लेकर बाहर आने की उम्मीद लिए
पता नहीं घाघे और शैवाल
यह गुस्ताखी माफ कर पायेगे या नहीं
जबकि अन्धेरी राह के तिलिस्म को
तोडन का एक भी टोटका
मेरे पास नहीं है

हद है कि अगाध जलाशयो के तट पर
वे लोग भी मछली मारने की
तैयारियो मे लगे हैं
जिनके पास जाल तक नहीं है
गोताखोरी का यह कारोबार
बहुत घाटे का सौदा है
लेकिन कैसी जिद है कि
कविता लिखने के लिए एक अदद हाथ
और एक डॉट पेन ही काफी है
समुद्र तट पर किसी के आने जाने पर
रोक लगाना सम्भव नहीं

कितनी वीरान हो गयी है अपनी दुनिया
तुम्हारे पीछे कविता !
आसपास से जुडे रहने की चिन्ता
गाढी नींद मे डूबी मेरी चेतना को
निर्वस्त्र कर देना चाहती है
टालता ही रहा हूँ अपने सारे काम

न किये जाने की सीमा तक
तुम्हारी खातिर
चारो तरफ से फालतू होने की सनद
निशुल्क भेट किये जाने पर
ढूँढने लगा हूँ अपनी सार्थकता
तुम्हारे काम आये शब्दो मे।

1978

# कितनी देर से

कितनी दूर तक मेरे साथ और चलोगे
काट खाने को दौडते इस अन्धेरे मे
कुछ भी तो नहीं दीखता इतना कीमती
जिसे मैं रख दूँ तुम्हारे हाथ मे जाते जाते
टूटने को कई बार हुये हैं हमारे सम्बन्ध
जिन्हे बचा पाने की खुशी ही बची है मेरे पास
जानता हूँ अगले मोड तक यह भी काढकर
मैं धर दूँगा तुम्हारी आरती की थाल मे

यह सुनना अच्छा लगता है कि
हमारी यादो का पलेवा होते होते
तुम एक स्वप्नमयी गन्ध लिए उतराओगे
जिसकी सुनहरी पाँखों की ओट मे लुढकी होगी
एक अदद खामोशी

नहीं कह सकता
कैसे तुम्हारी भीगी पलको को पोंछे बिना
दबे पाँव सारी धूप ओस मे उतर गयी
जहाँ स्मृतियों के जूठन पर पलती
अपनी आकाक्षा की भेट चढाकर
भावुकता के क्षीण धुएँ मे नम हो आयी हैं मेरी आँखे

सँजोये कब तक रहूँ तुम तक पहुँचने की ललक
ऊबकर कहाँ बैठूँ बुनने अपने सपने
ठिठुरते मौसम के खाते मे कैसे भरूँ
ठिगना दिन सिमटती रात अनमनी हवा बिखरती धूप
मुग्ध हो लेता हूँ यह सोचकर

कि तुम्हारे होने से एक खुशनुमा माहौल
मेरे आँगन मे मुस्कराने लगता है
ठिठक जाता हूँ चलते चलते
कि कैसे कितनी देर से अकेले ही चल रहा हूँ
काँप जाता हूँ यह सोचकर कि
मेरे हाथो मे तुम्हारा हाथ नहीं है।

1980

# ऐसे जिया

सुबह का निकला
शाम को घर पहुँचता हूँ
बालू की आखिरी खेप ढोकर
लौटते मजदूर की तरह

जेठ की तपन ऐसी
कि नल की अँतडियो मे भी पानी नहीं होता
पडोस से हैंड-पम्प चलने की आवाज आती है
पानी की आवाज जैसे जिन्दगी हो
बाल्टी लेकर उधर ही बढता हूँ
जैसे प्यासी गायो के साथ प्यासा चरवाहा
गोमती के करार से नीचे उतरता है
पानी मिलने की उम्मीद मे आग बढती
खाली बाल्टी-सा जिया

जब भी कुछ जलाया उसका धुआँ भी पिया
यहॉ खोदा वहॉ पाटा
पाटे हुए को फिर खोदा खोदे को फिर पाटा
अन्धे की ऑख बनना था मुझे
भूखो का कौर बनना चाहा
कहीं चादर बिछायी कहीं खाट
पत्थरो ईंट के अद्धो और ककडो के बीच से
खुद को बचाकर आगे बढते टायर सा जिया

सरपत के जुट्टो से घिरा घर मेरा
बबूल ओर बेल के कॉटो की झाल से
घिरा खेत मेरा

लोग जल्दबाजी मे तिरछे कटकर
मेरे खेत मे रास्ता डाल देते हैं
मैं वहॉ कॉटो की झाल रख देता हूँ
फिर भी लोग नहीं मानते हैं
मैं डॉड पर कब तक खडा रहूँ ?
हाल मे बोये गये
खेत के बीच से गुजरते रास्तो पर
बिछे कॉटो की झाल सा जिया

मैंने पैसा नहीं आदमी कमाया है
बाबूजी अक्सर कहते थे
उनके कमाये लोग सूद पर पैसा कमाते हैं
और मुझे देखकर अपने तेलहे चीकट गमछे से
मुँह तोप लेते हैं अनचिन्हार समझकर
मैं बिसुकी गायो और बकेना भैसो के
गरजू गोसएँ को झॅसने की विद्या नहीं जानता
मैं उनके लिए एक व्यर्थ का शब्द होता हूँ
मैंने शब्द कमाया है
शब्द जो न उन्हे बीडी पिला सकते हैं
न कलकत्ते का किराया दे सकते हैं
शब्द जिन्हे गॉव मे
अपनी हॅसी उडाये जाने का अदेशा है
ऐसे शब्दो की खलरी मे
धडकते प्राण सा जिया

मैं अखबार की ऑख से देखता हूँ
अखबार की ऑख मे मोतियाबिन्द उतर आया है
अखबार का आपरेशन होना चाहिए
जबकि डाक्टर अखबार पढने मे मशगूल हैं

ऐसी पत्र पत्रिकाएँ जो रजस्वला होने से पहले ही
अपराध तत्र की हविश का शिकार हो जाती हैं
और अपने मालिको की मशा का भ्रूण ढोती हैं
ऐसी बुझी बुझी मुडी तुडी सडी गली खबरो के
दलदल मे फँसे सम्पादको और पत्रकारो
उन्हे छापती मशीनो ढोती साइकिलों पढती आखों की
ठण्डी बेजान लाचार अनुदिन मद्धिम होती
बेस्वाद आवाज सा जिया।

1995

# कितना सोचता रहा

न न करते हुए कभी
एक भुनी मछली मुँह मे डाल ली
और बकरे की गर्दन पर गँडासा चलने तक
वहीं खडा देखता रहा
कितना मरता रहा

अनचाहे ही किसी के खेत से मटर की छीमी
या ईख तोडकर स्वाद लेता रहा और
अपने खेत से हॉककर सॉड या भैंसे को
आगे की ओर बढाता रहा
कितना बचता रहा

अनजाने ही जुआ खेलते लोगो तक जाता रहा
शराबियो से बतियाता रहा
शरीफो को अपमानित होते देखता रहा
अनायास ही दूसरो की जमीन हडप लेनेवालो का
कुशल-क्षेम पूछता रहा
पडोसियो का घर उजाडकर
पुलिस की जेब भरने वालो की
चारपाई पर बैठता रहा
कितना टूटता रहा

राह चलते सहसा किसी के मिलने पर
जिधर कोई काम नहीं है उधर जाता रहा
धूल धक्कड में फँसी पटरी की दुकान पर
निहायत गन्दी बेच पोछकर बैठता रहा
धोये-अनधोये कप को पीता रहा
बिना पढी पत्रिका हाथ मे लिये
घर से निकलता रहा
कितना बीतता रहा

कभी अबूझ गुरुता का इन्द्रधनुष ढोता रहा
तो पखुडी सी मसृणता सजोता रहा
कभी धारदार कॉटे की तीखी चुभन सा
कसकता रहा
तो पानी पानी होकर बहता और सूखता रहा
कितना छीजता रहा

इसी तरह पेड पेड चढता उतरता रहा
डाली डाली सुस्ताता रहा
कच्चे पके फल सा जमीन पर बिछता रहा
पात पात अॅखुआता और मरकता रहा
कितना नुचता रहा

खलिहान की कहानियो मे
अपने काम की बात चुगता रहा
बेटे के सामने अपने आदमी से
रोज गाली खाती औरत की
जिन्दगी के रग सा उतरता रहा
कितना बुझता रहा

एक इज्जत लुटी लडकी के बाप की तरह नि शब्द
आतकवादियो की तनी बन्दूको और सामने खडे
बेबस बस यात्रियो के बीच बचे
चार अगुल फॉक सा महसूसता रहा
सिर्फ किराया मॉगने के कारण
सुनसान सडक पर धुऑधार लात घूसा खाते
चीखते चिल्लाते रिक्शेवान की कातर पुकार सा
चोराहे से पुलिस चौकी तक गूँजता रहा
कितना मरता रहा

पतझड मे नगे हो चुके पेडो की तरह उदास
बेटी की शादी मे खाली हाथ बाप सा निढाल
आधी से कम बची बीडी मागकर पीते मजदूर की
अतृप्त फूँक सा तरो ताजा

शक्ति न चलने से अपनी उजडती खेती
सॅभालने मे असमर्थ जर्जर बाध वाली खाट मे धॅसे
किसान की कुढन सा कसमसाता
टूटी तीलियो को साबूत तीली मे लपेटता
किसी समय दुहर जाने वाली साइकिल के
कामचलाऊ पुर्जे सा घिसटता आगे बढता रहा
कितना जूझता रहा

सिर्फ दस रुपये मुनाफे पर खूँटा बदलते
जानवर के गुसएँ सा लाचार
बस इने गिने मौकों पर आ धमके
लोगों को आजमाता और खुद को ऑकता
माघ पूस के ठाले मे
खाली हाथ किसान के दिन सा दयनीय
हॉथ फॅसा होने पर भी
उधारी चुकाने के जुगाड मे
तिल तिल जलता रग–रग दुखता
चौखट चौखट लॉघता रहा
कितना हॉफता रहा

जगह–जगह पानी मरने से
कमजोर होती छत सा चिन्त्य
जलते दीपको के बीच बुझे दीपक सा निरुपाय
कर्फ्यू के बीच घनी बस्तियो से
सडक तक आती जिन्दगी सा आशकित
कभी जाम लग जाने से सडक से गली की ओर
भागती भीड सा उत्साहित
कभी गली गली घर पहुँचने के चक्कर मे
और बुरे फॅस जाने से पछताता
कितना अफडता रहा कितना ओजता रहा
कितना सोचता रहा।

1992

## इस माहौल में

कौन जाने इस घुटनभरे माहौल से
घबरा कर किस ओर निकल पड़ूँगा
अपने बोझिल मन को बहलाने
जो अमावस–सा बना रहता है दिन रात

कह नहीं सकता कि ऐसे मे
कितनी देर तक बाँधकर रख सकूँगा
खुद को अगले मोड तक
किसी चेहरे पर अपनी दृष्टि गडाये
किसी क्षण को मनचाही शक्ल देते हुए
किसी दरार मे रग रोगन भरते हुए
किसी गुत्थी पर माथापच्ची करते हुए
यह जानते हुए भी कि सिनेमा से छूटी भीड
और खडे खडे अखबार बेचते लडके की मजबूरी
समानान्तर रेखाओ की तरह दूर दूर तक
एक दूसरे से बेफिक्र होती हैं

मैं चौराहे की बहुमजिली इमारतो पर उतरती शाम
के साथ घर लौट आता हूँ

इस वर्ष कुछ ज्यादा ही गम्भीर हो गये अपने मित्रो
अग्रिम पैसा लेकर चम्पत हो गये मिस्त्रियो
किसी समय भी घर पर न मिलने वाले लेखको
अछोर जाम मे फॅस जाने वाली यात्राओ
और कडी उम्र मे सात फेरे लेते उकताये जोडो
के बीच कवायद करते हुए मैंने यह जाना
कि समय का पाटा ही सबको समतल करता है
कि ईमानदारी का रास्ता बेहद घुमावदार होता है
कि शब्दो का नशा घर उजाड देता है
कि पहिये का घूमते रहना ही सुन्दर लगता है
कि एक न एक दिन सब का दिन लौटता है।

1989

## वहीं छूट गया है जो

कौन उँडेल रहा है मेरे कानो मे
उन स्वरो को
जिनकी जडे पाताल तक गयी हुई है
गुँथी हुई हैं मेरी जिन्दगी से जिनकी साँसे
गूँजती है जिनकी धुन
हवाओ मे दिनरात
छनकर ये स्वर कितनी दूर तक
तिर रहे होगे मुझे क्या मालूम !

नहीं तय कर पाता यदि मैं
उन अनुभूतियो की राह
जिनपर गुजरे है इतिहास के कारवाँ
तो भी मेरे लिए स्थान सुरक्षित रहता है उन घरो मे
जिनके कच्चे फर्श पर
रोटी हाथ मे लिए बच्चे
दाल चुरने से पहले
खाने बैठ जाते हैं

उभरता है एक आँगन जहाँ कभी मैने
सप्तर्षि के सातो तारे
पहली बार गिने थे
वहीं छूट गया है
मेरे अनुभव का एक छोर
कि जहाँ सप्तर्षि न उगा हो
वह आकाश आकाश नहीं
एक व्यर्थ का डरावना विस्तार है
जिसे कोई विशालकाय जन्तु
निगल जाता तो अच्छा होता।

1987

# तुम्हारी छाँह में

ऐसा कुछ भी नहीं बोया और काटा मैंने
कविता की उर्वर माटी मे
जिसे देख मरुभूमि की बॉझ कोख शर्माती
कितने दिन काटे हैं मैंने
निर्वासित एकान्त मे गुमसुम बैठे हुए
जहाँ काफी दूर पर गुजरती गाडी की आवाज
भग कर देती रही मेरी एकाग्रता को

अक्सर उस एकान्त मे बैठे हुए व्यर्थ ही
टेरता रहा कविता मैं तुम्हे बार बार
ऊबकर उठा हूँ अब और ढूढूँगा तुम्हे
उन राहो में जिनपर चले जा रहे हैं लोग
हर पद चिह्न पर गहरी नजर डालूँगा
उनमे से कोई शायद तुम्हारा भी पद चिह्न हो।
ढूढूँगा तुम्हे मैं उस सर्द हवा मे
जिसमे औरते बासी रोटी तक खाये बिना
अपने अधनगे बच्चो को गोद लिये
काम पर निकल जाती हैं

खेतो खलिहानो कल कारखानो मे खटते पिसते
रूखा सूखा खाकर उम्र तमाम करते
लोगो के बीच उठते बैठते
मैं तुमसे बातें करूँगा।

1979

# नाप

नापने का तो वे हर बार
शब्दो की लम्बाई और चौडाई नापते हैं
पर हर बार उनकी ऊँचाई नापना
भूल जाते हैं

चाहे जितना ही झुककर आना चाहता है कोई शब्द
उनकी कविता के चौखटे मे
कहीं न कहीं उसका सर टकरा जाता है
वह खून से नहा जाता है।

1996

## दम तोडते शब्द

लो फिर आकर बैठ गयी
मेरी तनहाई मेरे पास
जी नहीं मानता है उसका भी शायद
मुझे अकेला बैठे देख
अब मुझे ही बडबडाते रहना है लगातार
बिना कोई उत्तर पाय
जिन्दगी लाँघ गयी है जैसे
किसी अपशकुन का डरावना दुर्लंघ्य विस्तार

दैनिक समस्याएँ समाधान की तलाश मे
पूछताछ – खिडकी पर पंक्तिबद्ध खडी हैं
पर हर कहीं फाइलो मे
सुनवाई की तिथियाँ ऊँघ रही हैं
जिसकी नींद खुलती है
वही रात लम्बी बताता ह

अब मन फट गया है
रोज रोज की किचकिच से
आँच आती है उन बातो से
जा हर आगन्तुक क आग
बासी रोटी की तरह धर दी जाती है
तबीयत भारी हो जाती है पढकर
उन किताबो को जहाँ हमारी समस्याएँ
कभी नारेबाजी की शक्ल मे उभरती हैं
कभी इतनी दुरूह भाषा मे कि
एक शब्द कोश से दूसरे शब्द काश की ओर
दौडना होता है

# घर में न होने की बात

पता नहीं क्यो मेरे हाथ हमेशा
उसी जगह पर टटोलकर कुछ पाना चाहते हैं
जहाँ किसी भी हाथ को
पाँचो उँगलियाँ मयस्सर नहीं

उन्हीं सवालो की उधेड बुन मे बुत बना रहता हूँ
जिनके उत्तर का कोई सूत्र नहीं मिल पाता
जिनकी देह पर एक बालिश्त कपडा भी नहीं
उन्हीं की दुकान देर रात तक खुली रहती है
इन्हीं बातो को सोचते सोचते
वह गाँठ देना भूल जाता हूँ
जिसके लिए घर वापस होने पर
मुझे दो डबडबाई आँखें देखती हैं

अपना नसीब ही कुछ ऐसा है
कि अपने रास्ते पर चलते रहने पर भी
अक्सर लोग मेरी दिनचर्या को कूट छानकर
मेरे लिए घिसी पिटी नसीहतो का टाट बिछा देते हैं

मुझे एतराज न उस रास्ते पर है
जिससे होकर आज मैं टहलने गया था
और न उस रास्ते पर जिससे मैं घर लौटा
फिर भी मैं घर देर से पहुँचा
और घर देर से पहुँचना उतना खराब नहीं
जितना घर मे होते हुए भी न होना

# देर रात घर लौटने पर

देर रात घर लोटने पर
गला घोटने लगता है
सडक पर गहराता अन्धकार
और ऑखे फाड फाडकर घूरता है मुझ
दूर दूर तक पसरा सन्नाटा

कुण्डी खटकते ही कमरे मे तैरने लगती है
एक खामोश हलचल
नींद और थकान मे डूबी
ऊँघती हुई उठती हैं दो ऑखें
पडोस की खिडकी से झॉकती रोशनी
चीर देती है घनी पर्त अन्धेरे की
ऑगन मे स्टोव से निकलता काला काला धुऑ
आकुल सा ऊपर उठता है
और बुझने लगते हैं एक एक कर
आसपास खड मकाना के चिराग

घर के एक कोने मे सिमटी पडी मॉ
मुझे अपने बिखरे सपनो की तरह निहारती है
और आधी रात रोटियॉ सेकती पत्नी की
किस्मत पर पछताती है

खा पीकर मै कविता की एक अच्छी किताब
लेकर पढने बैठ जाता हूँ

घर दर रात लाटन पर
कुछ और तरह का हा जाता ह
जिसमे तितर बितर होती हैं कितनी स्मृतियॉ
आने जाने वालो की यादे उनके झूठे वायदे
उलाहने इन्तजार और निराशा मे गुजरे पल

कभी बेहद कडी धूप मे किसी का आगमन
कभी किसी भीगते हुए का प्रस्थान

घर देर रात लौटने क लिए नहीं होता
घर की ऑखे कडुआती हे

घर के जिस कमरे म मैं रहता हूँ
उसमे मेरा वर्षो का बसियाया आना जाना है
कुछ झाले हैं जिनकी मेरे बारे मे एक राय है
भाषा की पगत मे आपबीती परोसती भावुकता है
कविताऍं हैं जिनमे इन सबके होने का एहसास है
इतनी चिलकन समायी होती है मेरे आसपास
कि मैं नाप भी नहीं पाता
अपनी जिन्दगी का उठता गिरता तापमान

कैसी है यह दिनचर्या एक पथरीली दिनचर्या
जो अपनी धुन मे मग्न है
जिसने मुझे कहीं का नहीं छोडा है
और जिसे नहीं सूझता है देर रात मेरे घर लौटने
की विवशता के पीछे कोई तर्क

अनन्त भावो के थपेडे सीने मे छिपाये
महाकाल की चाक पर खुद को मनचाही शक्ल देते हुए
मैं अपनी दुर्निवार व्यस्तताओ मे डूबा रहता हूँ
कभी इस दरवाजे के ऑसू पोछता हूँ
कभी उस घर की खपरैल बन जाता हूँ
कभी शब्दो के रेशे रेशे उधेडता हूँ
तो कभी भाषा के जलते माथे पर
गीली पट्टी सा चिपक जाता हूँ
पर देर रात घर लौटने पर घर के बाहर
अपनी निर्धूम सहजता की आग मे
जिन्दगी को सही अर्थ देने वाले सन्दर्भ
तिल तिल कर जलते रहते हैं।

1979

## सारी जिन्दगी

न उतरे तारे न चॉद
कभी मेरे मन के आकाश मे
जबकि मै बैठा रहा इसी आस मे
सारी जिन्दगी

मैने शब्दो को दियो सा सजाया
और सोने का पूर्ण विराम लगाया
भाषा के बाग मे शहद के छत्ते सा
लटका रहा
कविता को अमृत से नहलाया
पर अपने चूते घर को उजाडकर
जब भी छवैये को गुहराया
उसने मुझे आषाढ तक लटकाये रखा
सारी जिन्दगी

मैने एक एक धागे की देख भाल की
चरखे और पूनी को सँभाल कर रखा
कुछ लोग थे सजे धजे कुछ घूमते मिले उघार
मैं ढोता ही रहा अपने हिस्से का कपास
सारी जिन्दगी

मैंने रोते को चुप कराया बैठा रहा उसके पास
मै हँसते लोगो के पास से गुजरा बिना गुरेज
उनका ध्यान बँटाया
मे गहरे घाव पर बँधी पट्टी सा लगा लोगो को
मैने अमावस तक सब्र किया
और प्रतिपदा से ही निहारता रहा चाँद
सारी जिन्दगी

हलवाहे के पीछे पीछे मै बीनता रहा घास
पत्थर काट काट कर मैंने बचाया अपना खेत
कभी मिट्टी मे मिला खाद सा कभी फसल सा लहलहाया
कभी चरा गया रात भर
चिहुँक कर उठता और बैठता रहा
मुँह अँधेरे ही मैंने अपना बिस्तर समेटा
बैलों को नाँद से लगाया
न दिन को दिन समझा न रात को रात
सारी जिन्दगी।

1991

# भूख का सवाल

अब धीरे धीरे बढ रहे है हमारे हाथ
तोड लेने के लिए
अगूर के उन गुच्छो को
जिन्हे अन्य हाथो ने हमारे लिए
खट्टा घोषित कर दिया था

जब भी हमने कोई मनचाही चीज
अक मे भरी है
जब भी हमारे सपने
सुखद अन्त की ओर बढे है
सहसा हमारी नींद उचट गयी है

अपनी जिन्दगी के लिए
साँसे जुटाने के प्रयत्न मे
हमने अपना हाड मास दॉव पर लगा दिया है
और अपने पसीने की हर बूँद को
कसाइयो के टकसाल के हवाले कर दिया है
लेकिन हमारी सारी आहुतियो के बावजूद
जब दोपहर मे ही हमारा सूरज
बेझिझक डूब जाता है
तो हमारे घर के ऑगन मे उभरते हैं
दो बालिश्त गुमसुम आकाश
मटमैला चॉद और निस्तेज तारे

अक्सर हम अपनी दरकती उम्मीदो
की मेड पर खडे होकर
ऊँघते मौसम की आँखों मे झॉकते हैं

तेल के टैकरो से लेकर पेट्रोल पम्प तक
मिलो से महलो तक
धूल और पसीने मे सनी हमारी देह
टूटी हुई प्रत्यचा सी खिचकर टूट जाती है

हम क्या पहुँच पायेगे
उन दिमागो की पेचीदियो तक
जो हमे गरीबी की रेखा से ऊपर उठाने के
ऑकडे गढते रहते हैं।

रोजाना हम मुँह अँधेरे उन बस्तियो की
पगडडी पकड लेते हैं
जिनमे काले सूखे चीकट बच्चे
दिन उगते ही हाथ मुँह धोये बिना
बासी रोटी खाने की हडबडी मे
अपने पेशाब पर फिसलकर गिर जाते है
जिन्हे यह भी नहीं मालूम कि
रोटी का खून से सीधा सम्बन्ध होता ह
कि रोटी की जरूरत जब खून मे सन जाती है
और भूख का सवाल
जब फाइलो के ढेर मे दबा दिया जाता हे
तब खून की हर बूँद
रोटी की हॉ मे हॉ मिलाने लगती है।

1978

## रोज ही तो

रोज ही तो मुझे जगह जगह जाकर
रग रागन जुटाना है
आदमी की जिन्दगी मे उभरती दरार
भरने के लिए
कलम कूँची की इस यात्रा को
कभी नहीं रुकना है

रोज ही तो मुझे किसी को तडपता देखकर
उसकी जिन्दगी से मिलता जुलता
एक रग घोलना हे
कभी उसे थोडा गाढा कभी थोडा हल्का करना है
रगो के उतार चढाव के साथ
किसी ऐसे घोल तक पहुँचना है
जिससे रगी चुनरी पहनकर
तार तार हो चुकी जिन्दगी भी सँवर जाय

रोज ही तो मुझे एक दिशा टटोलनी है
उसमे दो चार डग भरने हैं
उसके चमकते सूरज से बातचीत करनी है
उधर से आती हवाओ का हालचाल पूछना है
उस ओर जाकर गुम हो चुके
लोगो की खबर लेनी है
उधर से निराश लौटते लोगो को
गले लगाना है
किसी सिर को उसका धड दिलाना है
किसी उँगली को उसका नाखून

रोज ही तो मुझे एक शब्द लिखकर
फिर उसे काट देना है
काट कूट करते हुए
किसी ऐसे शब्द तक पहुँचना है
जिसकी उँगली पकडकर एक अन्धी कविता भी
सही सलामत अपनी दहलीज पर पहुँच जाय
रोज ही तो मुझे यह सब करना है
रोज ही तो।

1983

## एक दिन

एक दिन एक बीज बोता हूँ
फिर उसे पानी देता हूँ

एक दिन पौधा बडा होता है
उसके फूलने फलने तक मैं
उसकी देखभाल मे लग जाता हूँ
उसके फूलो की महक ओर फलो के स्वाद को लेकर
लोग अलग-अलग खेमो मे बँट जाते हैं
मै उदास हो जाता हूँ

अरसे बाद एक दिन गॉव जाता हूँ
मित्र पूछते हैं कहाँ डुबकी मार कर
गायब हो गये थे
मैं उन्हे क्या बताता
कुछ दिन गॉव मे घूम घामकर
एक दिन शहर लोट आता हूँ
मित्र पूछते है गॉव से कुछ लाये
मैं खेत मे गदराकर झूमती बालियो मे कसे
दानो सा कसमसाता हूँ

एक दिन एक वाक्य लिखता हूँ
फिर निर्मम होकर उसे
घिसता हूँ, मॉजता हूँ, पुर्जे पुर्जे कसता हूँ
एक दिन पूरा शहर उसे काटने छॉटने दौडता है
मैं उसके बचाव मे आकाश पाताल
एक कर देता हूँ
एक दिन लोग उसे दुबारा सुनना चाहते है
मैं शब्दो को पलको से उठाकर लाता हूँ
और ऑखो से सुनाता हूँ।

1996

# क्या लेकर घर से निकलूँ?

क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

पानी भरी खान मे फँसे मजदूरो के लिए पम्प
या बोस्निया के घायल नागरिको के लिए एक बोतल खून
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

बीती रात बलात्कार के बाद
कत्ल कर दी गयी लडकी के
अधोवस्त्र ऊपर सरकाती पुलिस के लिए
विशिष्ट सेवापदक
या घटना स्थल पर आ जुटी
भीड का निर्वीर्य आक्रोश
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

टेन्ट मे दिन काट रहे कश्मीरी विस्थापितो के लिए
एक दिन का आटा और जवाहर रोजगार योजना
या चकवॅड खाकर भी गुजर बसर करते
आदिवासियो के लिए चन्दे की रसीद
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

हर बारिश मे बैठ जाने वाले
कच्चे मकानो के लिए
विकास प्राधिकरण के जर्जर फ्लैट
या बाढ मे घिरे घरो से

अपने कीमती सामान लेकर
रात बिरात भागते लोगो के लिए बाढ राहत शिविर
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

इतिहास के किसी काल खण्ड मे
बेगुनाह मार दिये गये लोगो की विधवाओ
और अनाथ बच्चो के लिए चुनाव घोषणापत्र
या आये दिन गुण्डो अपराधियो छुटभैयो की
घिनौनी हरकतो के बीच घुट घुटकर जीते छटपटाते
लोगो के लिए मानवाधिकार आयोग का हस्ताक्षर-अभियान
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

दिनभर होटलो मे जूठे बर्तन मॉजते बच्चो को
बात बात पर लात घूसा जडते मालिका का वहशीपन
या झुग्गी झोपडी के किसी गन्दे बच्चे का नाखून काटकर
उसे धो पोछकर सहसा स्कूल की ओर ठेल देने का मखौल
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ?

कहीं तो रहने लायक कुछ नहीं रह गया है
इसका अफसोस
या इस दुनिया को नये सिर से
ठीक ठाक करने का सकल्प
क्या लेकर घर से निकलूँ ?
क्या लेकर ? ॥

# अपनी जगह पर

अरे कुछ भी तो नहीं बचा है
अपनी जगह पर
न हँसी न खुशी न आँसू
न जनता न वोट न सरकार

विवादो ने उजाड दी है
गाँवो की हँसी खुशी सिवान की महक
बिखर गयीं चीजे और चीजो का भाव
न दुकान बचीं न दुकानदार

सडको पर धक्के खाती और धकियाती हुई भीड
दिशाहीन बहती है
पुलिस उधर ही जाने से रोकती है
जिधर जाने को निकला हूँ
कहीं तिलभर जगह नहीं बची है
खडे होने और साँस लेने के लिए
लोग उधर जाने से कतरा रहे है
जिस ओर बढने से उन्हें
अपने बीवी बच्चो की आवाजे
नजदीक आती सुनायी देती हे

वक्त भी कैसा है कि कल के लिए
पैसे न बचे होने पर
एक अजब सी बेचैनी जिस्म पर रेगने लगती है
लगता है जैसे चारा खत्म हो जाने पर
सिर्फ कँटिया के भरोसे
मछली मारने की जुगत मे
नदीतट पर बैठे हो

एक एक कर सब कुछ विवादास्पद हो चला है
एक भूखण्ड की आग बुझती है
तो दूसरा सुलगने लगता है
धर्म जाति गोत्र क्षेत्र भाषा और सस्कृति
सबको गोठ दिया गया हे
अपने खॉचे मे फिट करने के लिए
लोग आदमी को चारो तरफ से छील रहे हैं
लोग क्या धर्म क्या गली क्या गॉव क्या
पुलिस क्या नेता क्या सब अपनी जगह पर
अपना होना टटोल रहे है
अपनी जगह पर कुछ नहीं रह गया है
अपनी जगह पर अपनापन भी नहीं बचा है

आज मैं अपनी जगह कुछ ज्यादा ही रुक गया
आज मैंने कुछ ज्यादा ही
सामान खरीद लिया
क्यो खरीद ली मैंने इतनी सारी चीजे
जबकि चीजे अन्दर से मर गयीं हैं

जैसे तैसे घर पहुँचता हूँ
घर फेक दिये गये ठोगे सा विवर्ण
गली मे पडा लगता है
अखबार उठाता हूँ
सारी जगहे अपराधो ने घेर ली हैं
कहीं पर मेरे लिए एक शब्द नहीं बचा है
एक कविता नहीं बची है किसी पृष्ठ पर
लेकिन मै तो कविता बचाने के लिए ही
घर से निकला था

मैं तो कविता के पक्ष में ही
खड़ा रहा आजतक
अपना सबकुछ फूँक तापकर
सिर्फ कविता ही तो बचाता रहा हूँ
यह क्या हो गया !
थका माँदा सोच मे डूब जाता हूँ
बार बार सर खुजलाता हूँ
अचानक पाता हूँ कि कविता तो अपनी जगह पर है
आदमी और आदमी के बीच
कविता ही तो बची रह गयी है
मैं ही उसे कहीं और ढूँढ रहा था
गजब ! आज कविता ही
अपनी जगह पर बच गयी है
सिर्फ कविता !

199.

# रोज की तरह

रोज की तरह महँगू ने
बीडी पीते हुए अँगीठी सुलगायी
आज उसे वोट देने जाना है

रोज की तरह साग और दही
बेचने वाली आयीं
आज उन्हें वोट देने जाना है

रोज की तरह मैं भी सब कुछ कर रहा हूँ
आज मुझे भी वोट देने जाना है

रोज की तरह आज सब काम हो रहे हैं
जबकि आज सबको वोट देने जाना हे

वोट देकर लोग अपने-अपने घर
लौट रहे हैं
रोज की तरह लोग
घर लौट कर नहीं आये हैं।

1991

## टेढी-मेढी रेखाएँ

एक सीधी रेखा खींचना चाहता हूँ
कुछ दूर तक सीधी जाकर
वह टेढी हो जाती है
जहां से वह टेढी होती है
वहीं से उसे सीधी करने के लिए
दूसरी रेखा खींचता हूँ
कुछ दूर तक सीधी जाकर
वह भी टेढी हो जाती है
इस तरह एक भी रेखा
अन्त तक सीधी नहीं बनती

कभी कभी जिन्दगी भी कुछ इसी तरह
सीधी रखा म ल जाना चाहता हूँ
पर कहीं न कहीं हाथ हिल जाता है
रेखा टेढी हो जाती है
जहाँ पर हाथ हिल जाने स
रेखा टेढी हो जाती है
पेंसिल की नोक फिर वहीं रखता हूँ
कुछ दूर तक सीधी रेखा खिचती है जरूर
लेकिन फिर वही हाथ हिल जाने
और रेखा टेढी हो जाने की कुढन से
मन खिन्न हो उठता है

टेढी मेढी रखाआ वाल कागज को ता
फाडकर फेंक देता हूँ
पर टेढी मेढी रेखाआ वाली जिन्दगी को
क्या करूँ ?

1993

# अन्धी लडकी

अन्धी लड़की बडी करतबी है
सबसे पहले उठ जाती है
हाथ मुहँ धोकर वह चूल्हा लीपने चलती है
चूल्हे मे काला बिच्छू होता है
अन्धी लडकी को क्या पता
कि वहॉ बिच्छू है
काले बिच्छू को इससे क्या लेना देना
कि लडकी अन्धी है
वह करारा डक मार देता है
अन्धी लडकी घिघिया उठती है

एक ओर से मॉ दौडती है प्याज लेकर
तो एक ओर से छोटा भाई टार्च लेकर
कल से चूल्हे के पास न जाना
मॉ समझाती है प्याज रगडते हुए
अन्धी लडकी तो बिलखती ही जाती है
जहर चढता जाता है

झाड फूँक करने जब्बर नाऊ आ जाते है
सात चक्र बनाते और मिटाते हैं
पूछते हैं जहर उतरा
अन्धी लडकी की ऑखो मे देर रात
नींद उतर आती है
मॉ होती है निश्चिन्त

चॉद ऑगन के ठीक ऊपर चढ आया है
कल से अन्धी लडकी ईंधन लाने का जिम्मा लेगी
कल से बिच्छू ईंधन वाली जगह पर ही डेरा डालेगा
अन्धी लडकी को नहीं होगी इसकी खबर।

1994

# मेरी क्यारी

पानी तो मेरी भी क्यारी मे बरसा
पर मेरी मेड कमजोर थी
अब मैं बादल को क्या मुँह दिखाऊँगा
पानी तो अब भी बरस रहा है
बादल तो अब भी छाये हुए हैं

इस बरसात मे जब किसी को
अपनी कटी उँगली दिखाने जाता हूँ
तो उसका पूरा पजा ही गायब पाता हूँ

ताख पर रख अपनी हँसी खुशी
उन समारोहो से जुड जाता हूँ
जिनकी टाँग हाल ही मे
घुटने के नीचे से काट दी गयी है

आकुल मन घर लौटता हूँ
उस पृष्ठ की तरह
जिसकी इबारत पर गाढी स्याही
गिर कर सूख गयी है
जिसे धोकर पढना भी
उतना ही मुश्किल है जितना खुरच कर।

1994

## हवा

कितनी थम–थम कर
बहने लगी है यह हवा अनाहूत
किस तपोभूमि से कितने कदम चली है यह हवा
शेष है इसे कितनी दूर जाना
इसे क्या मालूम !
किसे कैसी लगेगी यह हवा
किस दरवाजे को यह धाड से खोल देगी
किसका पट एकबारगी भेड देगी
जी करता है मैं भी इसके साथ हो लूँ
कुछ दूर तक
देखो बहती जा रही है एक रागिनी सी अविराम
यह हवा।

1980

# धूप कहाँ मरती है

आज अपनी खुशी क्यो न फूट पडे
जो इतनी कडी धूप मे
छाँह की तरह उग आये हो तुम
तुम नहीं होते तो मेरी आँखो का आलोक
काम नहीं करता
जिस चीज पर नजर पडती है
वही करुणा से आर्द्र कर जाती है
मैं उस नस की तरह निस्पन्द होता हूँ
जिसमे दौडता रक्त
उसी के भीतर जम गया हो

परिवेश मे समायी घुटन
मेरी साँसो मे उतर आती है
हर साँस के साथ आती जाती हैं
तुम्हारी साँसे

अपनी अँधेरी सीलनभरी कोठरी मे भी
मैं तुम्हारी यादो की ऊष्मा और विचारो का प्रवाह
अनुभव करता रहता हूँ

सूरज के होते हुए धूप कहाँ मरती है
सडक पर कोई भी चले
नियति पर किसी की उँगली उठे
मेरा मन तो सुरजमुखी सा तुम्हे ही निहारता है
तुम्हारी थपकी ही इसके डण्ठलो की उम्र है
तुम्हारा प्यार ही इस पर
ओस सा उतराया है
तुम्हारी खामोशी के कुहरे मे भी
इसने चहकते महकते और सँवरते हुए
अपना अच्छा दिन बिताया है।

1982

# भागदौड से मुक्त होकर

दिनभर की भागदौड से मुक्त होकर
रात्रिकालीन मौन के हवाले हो गया हूँ
हाल ही मे गॉव गया था
जहॉं जिन्दगी उस मैदान की तरह है
जिसमे घास उगने की उम्मीद में
जगह जगह गाये बैठी हुई हैं
कई बुजुर्गों की कमर कुछ झुक गयी है
परदेश से आये अधेडो की देह थोडी झटक गयी है
रोगी औरते और बेरोजगार युवक
विला नागा रोज सुबह-शाम ढहते हुए मन्दिर के
शिवलिंग को एक लोटा जल चढा जाते हैं
कुछ आवारा लडके बिना सूचना के
घर से भाग गये हैं
दो और सँडसा-कमण्डलधारी खेती करने लगे हैं
मेले से खरीदे बछडो को 'कान्ह' आ गयी है
कुछ और हाथ पीले हुए हैं
बदचलनी के कई और किस्से गूँजे हैं
कुछ और डॉड मेड के झगडे जीवित हुए हैं
नवासे के फेर मे हुई हत्या के मुकदमे ने
जोर पकड लिया है

लोगो ने गृहस्थी का जजाल इतना फैला लिया है
कि उन्हे दूर ही से देखकर
मिलने का सुख मैंने पा लिया है

अब शहर लौट आया हूँ
यहाँ आदमी और आदमी के बीच बढती दूरी मे
कुछ खाली बैठे लोग नाचते गाते हुए
हरिकीर्तन मे मग्न हैं
और सडक के जाम मे फँसे लोगो के चेहरो पर
उगी तनाव की फसल पक गयी है
भजनीक रियाज पूरा करके चरणामृत मे बुत हैं
नौकरी पेशा लोग अखबारो मे चीजो के दाम मे
गिरावट का समाचार ढूँढते ढूँढते सो गये हैं
ठेलेवाले अपना बचा खुचा माल
गरजमद ग्राहको के गले मढकर
दुकान बढाने की हडबडी मे हैं
सडक के दोनो ओर धडाधड शटर गिर रहे हैं
और हर कोई थका हुआ है

न मुझे गाँव ने दुतकारा न शहर ने खदेडा
फिर भी मैं बहुत तेजी से
अपने कमरे की ओर लौट रहा हूँ
लगता है मेरी सारी चिन्ताओ का
कोई समाधान वहीं छूट गया है।

1982

# चरवाहे

जेठ की खडी दापहर मे धीर धीरे चलते हुए
पानी पीने आ जाते हैं मेरे घर के सामने
प्यास से व्याकुल चरवाहे
अपने दुख दर्दो की अस्त व्यस्त गठरी सँभाले हुए
कुएँ पर उन्हे रस्सी बाल्टी मिलने का
भरोसा जो होता है

मेरा गॉव चाह जिस आर ताकता है
सामने कोई न कोई गॉव ही दिखाई देता है
जहॉ दिखाई दे जाते है जानवरो के झुण्ड के झुण्ड
और मारकीन के अँगाछे सिर पर डाले
हाथ मे लाठी लिए धूल धूसरित चरवाहे

गाये दोब दाबकर ये कहीं बठ जाते हैं
कभी बबूल का लासा छुडाने लगते हैं
कभी मोर या सियार को घेरने दौडते हैं
हर पेड इनका ठीहा है हर डाल इनका झूला
गाये जब गोमती की ओर भागने लगे
समझिए इनकी दुपहरिया हो गयी
गाये बरगद या पीपल की छॉह तले जुडाती हैं
और चरवाहे अपनी मडई मे पड जाते हैं

सरपत बेर और पलाश की झाडियो को
झकझोरती रहती है पछुआ हवा
सिर से गमछा हटाते ही मुँह झुलस जाता है
ऊसर बजर कुश कॉटो के बीच
ढोरो के पीछे पीछे चलते ये चरवाहे
गोमती के मटमैले पानी मे नहाकर
अपनी मटमैली ॲगोछी सिर पर डाले
जलते बालू से होकर रोज आत जाते हैं
गोमती के किनारे जगह जगह उगे
पीपल पाकड गूलर बडहर जामुन आम बबूल आदि
वृक्षो की पत्तियॉ छिनगाते
अपनी मैनी हडहिया सॅवरी गोडहिया जैसे
नामो वाली कण्डही गायो को
दोबते दाबते ये चरवाहे
इस जिन्दगी की सारी जलन सारी तपन
और सारी शुष्कता को मन मारकर
किसी कडवी दवा की तरह एक घूँट मे पी जाते हैं

डूबते सूरज के साथ जब ये घर का रास्ता पकडते हैं
इनके गले से फूटती लोकगीत की धुन पर
वन के पात झरते है
गाये खडी हो जाती है।

*1986*

## क्या पता

यह जो मेरे विचारो की मसे भींग रही हैं
क्या पता इनका भी कभी कोई सस्कार हो
कुश की मेखला बने कोई मडप तने

यह जो मेरी जिन्दगी राग विहाग गा रही है
क्या पता इसका भी कोई मेघ मल्लार हो
काली-काली घटाये हों झमाझम बरसात हो

यह जो मैं जेठ की धरती की तरह डह रहा हूँ
क्या पता इसका भी कोई सावन हो भादो हो
नाचते मोर हो हर्षित किसान हो

यह जो मैं गूँगे इतिहास और बहरे वर्तमान
के बीच फैले अँधेरे म फँस गया हूँ
क्या पता कहाँ से किरणो की वर्षा हो धारासार
और सामने की राहो पर घटिया बजने लगें।

1992

## शाम

जगल मे घुसी शाम
मुझे गहरे मे टटोलती है
अपने बारे मे मुझसे राय माँगती है
मेरे पास शाम पर कोई कविता नहीं है
जबकि पूरी पृथ्वी पर शाम बिछी है।

1981

# घर का रास्ता

सडक से निकलकर बीच बीच मे
बेच दिये गये प्लाटा म अॅटककर
कहीं गुम हो गया है
मेरे घर तक पहुँचने का रास्ता

रास्ता जो कालोनी के नक्शे मे तो है
पर मेरे घर के आसपास कहीं नजर नहीं आता
जबकि हर काइ जानना चाहता है
मेरे घर तक पहुँचने का रास्ता

रास्ता, जिसे मेरे जैसे
अनेक घरो के सामने से गुजरना चाहिए
उनमे रह रहे डाक्टरो को मरीजो तक
वकीलो को कचहरी तक
शिक्षका और छात्रो को कालेज तक
ड्राइवरो को उनके वाहनो तक
औरतो को दुकानो तक और छोटे बच्चो को
उनकी गेद तक ले जाना चाहिए

रास्ता, जो सुरसा के मुहँ मे समा गये हनुमान् की तरह
समुद्र मे बडवाग्नि की तरह
त्रिवेणी मे अदृश्य सरस्वती की तरह है जरूर
उसे ले आये थे कालोनी के कर्णधार
भगीरथ प्रयास से
पर वह गुम है फिलहाल
शिव की जटाओ मे गगा की तरह

माघ पूस की गलन हो चाहे काली अँधेरी रात
मुझे घर से बाहर जाना ही होता है
कभी किसी ओर से कभी किसी ओर से
अन्तरिक्ष मे भटकते उल्का पिण्ड की तरह
रास्ते को लेकर इतनी अनिश्चितता
कि न पहुँचे कभी बिजली का बिल न गैस का सिलिण्डर
भटक जाय पुलिस वाला और पोस्टमैन भी
रोज ब रोज बनते जा रहे हैं मकान
पर किसी को नहीं सूझता कोई रास्ता आने जाने के लिए
और गुजरते हैं लोग निहायत गन्दे सड कीचड से भरे
किसी खाली प्लाट के बीच से
उनके पॉव सधे होते हैं
और वहीं पडते हैं जहॉ पिछले दिनो
आते जाते पडते रहे हैं

कभी कभार दिखायी पड जाता है कालोनाइजर
आवासीय भूखण्डो का आदिम अवधूत
वह बायीं ओर छींकने वाले आदमी
की तरह खिसियाता है
पर खुश होते हैं लोग कि अब रास्ता निकलेगा
शीघ्र ही नगी ऑखो से रास्ता दिखायी देगा
हर्षित होते हैं उसको घेर कर खडे लोग
अचानक वह कक्षा से भागे लडके सा गुमसुम
एक ओर चल देता है
धूलि कणो की तरह बिखर जाते हैं लोग
रास्ते के मसले को जहॉ का तहाँ अधमरा छोडकर।

1990

## सदी की पोर-पोर में

अब हमारे पाँव उन घरो की ड्योढियाँ
लाँघने से कतई मुकरने लगे हैं
जिनकी गन्दी और सीलनभरी कोठरियो मे
हमारे बचपन का अर्थ खो गया है
जहाँ अश्लील किताबो की जिल्दबन्दी करते
फिल्मो के कामुक और उत्तेजक पोस्टर लपेटते
और दिन रात तबक कूटते हाथो ने
कलम पकडना सीख लिया है

खलिहान मे खाट डालकर किस्से मे मशगूल
हमारी चौकस आँखे
भूसा अनाज के बचाव की चिन्ता मे
सारी रात खुली रहती हैं
हमारे ढोर सूँघकर छोड देते हैं घास
उन चरागाहो की जिनपर कब्जे को लेकर
कई हत्याये हो चुकी हैं

इस दुनिया को गुलदस्ता बनाने वाले हमारे हाथ
हथकडी से लेकर दस्ताने तक की बुनावट पर
अपनी छाप अकित कर चुके हैं
पर नेस्तनाबूद कर दिया जाता है
झुग्गी झोपडी मे गुजर बसर करती
हमारी बस्तियो को जड समेत
और निचोड ली जाती है सारी खुशी
हमारे पुनर्वास की

ऐसा होता आया है
देश को सुनहरे भविष्य के चौराहे पर
टाँगन के नाम पर
हमारे पसीने की गन्ध मिन गयी है
इस सदी की पोर पोर मे
पर हमारे हाथ करते हैं जितना ही काम
और हमारे पॉव तय करते हैं जितनी ही दूरी
उतनी ही सूजती जाती हैं
अकडी नसे हमारे भविष्य की।

1979

# कौन समझाये उन्हें

गगा जल हाथ मे लेकर कुछ कहना
अगर आज भी शपथ है
तो मैं उसे हाथ मे लेकर कहता हूँ
कि दोस्त मैंने भी बनाये हैं
बिना यह जाँचे कि
उनका नाम किस अक्षर से शुरू होता है

कुछ किताबे मैं भी पढ गया हूँ
बिना यह गौर किये कि
उनके लेखकों का नाम ज्यादा लम्बा है
या उनका
जबकि कुछ लोगो का कहना है
कि दोस्त बनाना अकर्मक क्रिया की कोशिकाओ मे
उसका 'जीन' ढूढने जैसा व्यर्थ प्रयास है
और किताबे पढना
अपनी ही पीठ पर रेगती चींटी को
न मार पाने की खीझ

वे अपने बिल मे पडे पडे
इस निर्णय पर पहुँचना चाहते है
कि लोग अपने बिल से
कब और कितनी देर के लिए
बाहर निकलते है
वे सज्ञा के कान मे कहते हैं कि
उसे सर्वनाम से ज्यादा खतरा क्रिया से है
और क्रिया को इस बात पर
ध्यान देने के लिए आगाह करते हैं

कि आजकल विशेषण बदचलन हो गया है
और उसके चलते भाषा का
अधिकाश कारोबार नष्ट हो गया है

वे अपनी कमीज के लिए नये कालर
और कालर के लिए नयी गर्दन की तलाश मे
अक्सर घूमने निकल जाते है
वे दिन मे रात पर बहस करते है
और रातभर दिन व्यर्थ गँवा देने पर पश्चात्ताप ।

आखिर उन्हे कौन समझाये
कि इस तरह एक मुल्क और उसकी भाषा का
भला हरगिज नहीं हो सकता।

1994

# अलाव

अब लोग नहीं बैठते हैं शाम को
अपने पडोसी की खाट पर
पूछने और कहने पूरे दिन का हालचाल
घूर रहे हैं लोग अपनी आँच गँवा कर
सकीर्ण निजता मे सिमटे हुए
पाल रखी है सबने बिस्तर छोडने के लिए
अलग अलग मुर्गे की बाँग
किसी के हाथ नहीं लगती
बुझी राख के नीचे दबी एक भी चिनगारी
आखिर कितनी दूर है वह भरोसेमन्द अलाव
जहाँ सिक सकते हैं हमारे ठिठुरते हाथ

युग की आहत आँच और बुझी रोशनी
का कौर पाकर
मैं किसे सुनाऊँगा तो वह मान लगा
कि मेरे मुडेरे की धूप
मेरे आँगन की हरियाली चर गयी
गाँव घर खेत और सिवान को
चार बाते सुना गयी
धूप जिसकी देखभाल मे
सारा जीवन काटने की चाहतो ने
कब से अन्न जल ग्रहण नहीं किया है

में नीम के पेड के नीचे जलते
उस अलाव की तलाश मे भटकता रहता हूँ
जिसकी स्नेहभरी थपकियो ने मुझे
दूसरो के दु ख मे दौड पडने का गुर सिखाया है
जिसके बिना मैं अपनी जडो से कट जाता हूँ
अपनी सारी पत्तियॉं एक साथ सूखते देख कर
भारी भरकम पेड सा अरराता हूँ।

1980

# हमारी यात्राएँ

जिन्दगी ने अपने अन्तहीन
उतार चढाव से मुक्त होकर
जब तब अपनी सतरगी चूनर से
अपने को सजाया है
लेकिन उसकी ओट मे ही छिपा रहता है
घुप्प अँधेरी गुफा सा भविष्य
टूटती साँसो सा वर्तमान
और थकी बुझी यादो सा अतीत

एक ऐसी दुनिया यहाँ बिखरी पडी है
जहाँ रोती हुई आवाजो की गूँज
हमे इस हद तक काठ बना जाती है
कि हम एक पाँव पर खडे होकर
दूसरे पाँव की खाल उतार ले

उफ ! कहीं बुझ न जाये वह दिया भी
जो खामोशी की निचली सतह पर
टिमटिमा रहा है
कैसे हम यहाँ आ पँहुचे हैं
जहाँ हवा का झोंका भी
साँस रोककर गुजरता है
और तिनके की भी तलाशी ली जाती है

हमारे वक्त की पूरी देह यो झुलस गयी है
कि पेड पौधे घर गाँव गली सब
उच्चाटन के शिकार हैं
कुहरे की परतो से निकलती है

अन्यमनस्क धूप
हमारे परिवेश का पजर ही
ऐसा ढीला हो गया है कि कहीं पर
एक भी जोड मुकम्मल नहीं बचा है

यहाँ अपनी फीकी यात्राओं मे
रग भरने के लिए
हम हर पडाव पर नये नये तरीके तलाशते हैं
लेकिन हमारी सारी दौड धूप
इस कदर बेमानी हो गयी है
कि हम जहाँ भी जूता खोलते हैं
वही से जगल शुरू होता है।

1979

## तलाश

धूल और राख बिछी राह से गुजरते हुए
मैं किसी ऐसी किताब की तलाश मे था
जिसका पहला पृष्ठ पढते पढते
ऑख मे ऑसू आ जाय
जो किताब खत्म होने के बाद भी
ऑख मे बसा रहे

किताब ऐसी हो कि मुझे लेकर
अनायास इधर उधर न जाय
भले ही मेरे साथ कडी धूप मे
किसी पेड के नीचे बिलम जाय
और पानी आने पर दौडकर
किसी छान छप्पर के नीचे नवा जाय
इनकी सुनी कभी उनसे कह जाय
या फिर उनकी सुनी खुद ही पी जाय
लेकिन खत्म होने तक मेरे पास रह जाय

वह मुझे लिए दिए कचहरी के हाते मे
जादू का खेल देखती
भीड म खडी हो जाय
हाल ही मे बनी पुलिया को
कभी इस ओर कभी उस ओर तोडकर ढलवाते देख
ठेकेदार को कुछ भला बुरा कह जाय
उसके शब्द शब्द मे
सौ सौ सूरज की गर्मी हो

हर पृष्ठ मे हजारो पुस्तको की आँच हो
मैं उसमे ऐसे डूबूँ
जैसे आग का गोला
आग मे डाल दिया गया हो
और बाहर ऐसे निकलूँ
जैसे भट्ठे से पकी हुई ईट।

1990

# अभी तो मैंने

अभी तो मैंने कोई शिकार भी नहीं किया
कि दिन ढलन को आ गया है
और पछी अपने बसेरे की ओर चल पडे हैं

अभी तो मैंने प्रत्यचा भी नहीं चढायी
न तूणीर तक मेरा हाथ पहुँचा है
अभी मैंने न धनुष बाण माथे से लगाया
और न शिकार पर दृष्टि ही गडायी है
कि दिन ढलने को आ गया है
और पछी अपने बसेरे की ओर चल पडे हैं

मेरे शिविर का तम्बू भी फट चला है
खूँटे भी उखडने लगे है
ऑधी सिर उठाये हुए है
आज मुझे रस्सी बॅटनी थी
शिविर से बहुत हटकर पानी का सोता है
मेरे थके–मॉदे साथी भूख प्यास से बेहाल होगे
मै उन्हे हताश हरगिज न होने दूँगा
अभी तो मैं इन्हीं विचारो की कडी ऑच मे
झुलस रहा था
कि दिन ढलने को आ गया है
और पछी अपने बसेरे की ओर चल पडे हैं

मैं यहॉ थका मॉदा बेहाल खडा हूँ
पागल दिशाएँ मेरे आसपास हैरान बैठी हैं
कुछ तो हाथ नहीं लगा
जीवन को न शब्द मिला न शब्द को अर्थ
भावो को न छन्द मिला न छन्द को आवृत्ति

सूखी बजर और पथरीली यात्रा मे शामिल
छूट गये सगी साथी बिला गयी घर गृहस्थी
अभी तो मैं जगल मे पैठने और निर्विघ्न लौटने
का मार्ग ही तजबीज रहा था
कि दिन ढलने को आ गया है
और पछी अपने बसेरे की ओर चल पडे हैं

मैंने यहॉ तक किसी से रास्ता नहीं पूछा
मैंने खुद राह ढूँढी और चलता रहा
भले ही मेरे सारे तीर बेकार चले जाये
लेकिन जगल मे मेरी मौजूदगी दर्ज होगी
अभी तो पसीने मे डूबी और जगह जगह देह से चिपकी
मेरी वर्दी कायदे से सूख भी नहीं पायी है
कि दिन ढलने को आ गया है
और पछी अपने बसेरे की ओर चल पडे हैं

मुझे घर से निकले काफी देर हो चुकी है
इस घने जगल का ओर छोर भी नहीं मालूम
आगे का रास्ता भी नहीं सूझता
आये दिन घर गॉव सुलगने की खबर आती है
तीर धनुष फककर मैं घर की राह लेता हूँ
ऐसे चलता हूँ जैसे समाधि से
जगा दिया गया हूँ
आज भी जहॉ का तहॉ खडा है मेरा गॉव
जो किसी ओर भी चार अगुल सरकने से
इनकार कर देता है
अभी तो मैंने अपने पचा लिये गये पेडो
और ढहा दी गयी डालियो की ओर निहारा भी नहीं
कि दिन ढलने को आ गया है
और पछी अपने बसेरे की ओर चल पडे हैं।

1995